# श्रीमती ग्रिंडले के जूते

जॉय



# श्रीमती ग्रिंडले के जूते



श्रीमती ग्रिंडले अपने पुराने जूतों से तंग आ गई थीं.
फिर वो एक दुकान में नए जूते खरीदने गयीं.

"आप बिल्कुल सही दुकान में आई हैं,"
सेल्सगर्ल ने कहा.
"मेरे पास सैकड़ों जोड़ी जूते हैं.
मैं आपकी मनपसंद के जूते
ज़रूर ढूंढकर दूंगी."

"बहुत अच्छा," श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.



"आपको यह लाल जूते कैसे लगे?
आप पर यह लाल जूते बहुत अच्छे लगेंगे."

"पर मुझे लाल रंग नापसंद है," श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.



"अच्छा, फिर ज़रा इन नीले जूतों को देखिये?
आपको यह नीला रंग बहुत पसंद आएगा."

"मुझे नीला रंग पसंद नहीं है," श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.



"अच्छा, ज़रा इन नए मॉडल के जूतों को देखिये,
उनमें पंजे और हील नहीं हैं.
इनका आजकल का लेटेस्ट फैशन है."

"नहीं उन्हें पहनकर मुझे ठंड लगेगी,"
श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.

"आपके ठंडे पैरों के लिए
फर वाले जूते ही सबसे अच्छे होंगे,"
सेल्सगर्ल ने कहा.

"पर मुझे फर वाले जूते पसंद नहीं हैं,"
श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.



"फिर यह ऊंची हील वाले जूते!" सेल्सगर्ल ने पूछा.

"इनकी ऐड़ी बहुत ऊंची है," श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.

"चपटी हील वाले जूते," सेल्सगर्ल ने पूछा.

"इनकी तो ऐड़ी एकदम चपटी है," श्रीमती ग्रिंडले ने कहा.



सेल्सगर्ल कई अलग-अलग जूतें लाकर दिखाती रही.
श्रीमती ग्रिंडले उन्हें पहनकर देखती रहीं.

कुछ देर में पूरी दुकान जूतों से भर गई.
दुकान के फर्श पर बस जूते-ही-जूते भरे थे.

अंत में श्रीमती ग्रिंडले को एक जोड़ी जूते पसंद आये.

"हाँ, यह मेरी पसंद के जूते हैं!

उनका रंग मुझे पसंद है.

उनका आकार भी बढ़िया है,

उन्हें पहनकर मुझे अच्छा लग रहा है.

मैं इन जूतों को खरीदूंगी!"



"अरे, श्रीमती ग्रिंडले!"
सेल्सगर्ल ने हताश होकर कहा.
"यह तो वो पुराने जूते हैं,
जिन्हें आप पहनकर आई थीं."



**समाप्त**